दिया। तुलसीदास जी की रचना आज समस्त देश की सम्पत्ति हो रही है। आज गोस्वामी जी का आदर भारतेतर प्रदेशों में व्याप्त हो रहा है। युरोपियन विद्वान डा० सर जार्ज ग्रियर्सन तथा रेवरेण्ड एडूविन ग्रीव्स महोदय तुलसी काव्य-कमल के भ्रमर हो रहे हैं। यह सत्य है कि विलायत में जितना बाइबिल का प्रचार है उससे कहीं अधिक बिहार, यू. पी., पञ्जाब, राजपुताना और मध्यप्रदेश में राम चरित-मानस प्रचलित है। भारत के कई कोटि मनुष्य इसी ग्रन्थ पर अपना धर्म अवलम्बित किये बैठे हैं। तुलसीदास की कविता-लता कोटिशः भव तपन-ताप से संतप्त नर नारियों को सुखच्छाया एवं आश्रय प्रदान कर रही है। सम्प्रति गोस्वामी जी की कविता रूप सुरसरिता की पावन धारा प्रखर गति से प्रवाहित हो रही है जिससे अपनी अपनी शक्ति, रुचि और सामर्थ्य के अनुसार विद्वान से लेकर मूर्ख तक, और राजा से रङ्क पर्य्यन्त सभी कुछ न कुछ अवश्य-मेव लाभ उठा रहे हैं। तुलसीदास जी की कविता का कितना बड़ा महत्व है, यह मापा नहीं जा सकता और न उसकी तुलना ही की जा सकती है। इनकी रचना में मानव जीवन का आदर्श, उसकी उत्कृष्टता, मनोज्ञभाव, और महान से महान हृदय का नमूना धरा पड़ा है। सन्तों की महिमा और खलों के खलत्व की पराकाष्ठा प्रस्तुत है। मनुष्य कितना पतित हो सकता है यहां से लेकर उच्चाति उच्च आदर्श तथा मानवीय स्वार्थपरता और उत्सर्ग के उदाहरण "रामचरितमानस" में विद्यमान हैं यह ग्रन्थ सद्धर्म निरूपण और उपदेश-रत्न की खान है। इसकी अभि-नय वेदी ऐसी पवित्र और आदर्श है कि इस पर आने वाले सभी पात्र आर्यत्व, सत्य, न्याय, दम, इन्द्रिय निग्रह, औदार्य, क्षमा, क्षमता, उत्कृष्टता, सहनशीलता, वीरता, गम्भीरता, और दयालुता की प्रतिमूर्त्ति ही दृष्टि गत होते हैं। दुष्ट दल-दलन भी 'रामचरितमानस' की मुख्य शिक्षाओं में से एक है। इस प्रकरण को गोस्वामी जी ने अत्यन्त विस्तृत एवं विशद रीति से लिखा है। इस ग्रन्थ में निगदित भाव और धर्म रूप जिस प्रकार जागृत हैं वैसा प्रभावशाली धर्म-समन्वित ग्रन्थ स्यात् ही अन्यत्र पाया जाय। आत्मोत्सर्ग, आत्मगरिमा, शील-सौजन्य, कर्त्तव्यपरायणता, धर्मनिष्ठा, सदाचार, पवित्रता, उदारता और श्लाघ्य सेवाभाव का अनुकरणीय उदाहरण इस महाकविने संसार के सम्मुख रख कर जैसी सफलता उपलब्ध की है वैसी सफलता ससांर का अन्य कोई कवि नहीं प्राप्त कर सका। तुलसी के भावों में औदार्य था, मानसमें ओज और प्रतिभा थी, उनकी लेखनी में अश्रुत पूर्व माधुर्य तथा प्रसाद था। तुलसीदास की कविता, प्रभाकर की प्रभा के समान साहित्य रसिकों के अन्तःकरण रूप कमल वन को विकसित एवं मानवीय मोह तम-तोम को विदीर्ण करने वाली है।

हमारा दृढ़ विश्वास है कि यावत् भारत वर्ष में धर्म रूप हिमालय निष्पन्द भाव से अस्तित्व में रहेगा तावत् पुण्य प्रदेश रूप आर्य जनता के अन्तःकरण पर

राम सुयश रूप कलकलनिनादिनिकालिन्दी के प्रवाह से संमिश्रित तुलसीदास जी की रचना रूप भगवती भागीरथी की धवल धारा धाय मान रहेगी।

धन्य हो तुलसीदास !!!

"जयन्ति ते सुकृतिनो रससिद्धाः कवीश्वराः।
नास्ति येषां यशः काये जरामरणजं भयम्॥
ते धन्यास्ते महात्मानस्तेषां लोके स्थिरं यशः।
यैर्निबद्धानि काव्यानि ये च काव्येषु कीर्तिताः॥"



# (२५) तुलसी प्रेम-पञ्चक

## सवैया

गति कीरति भूति को संगम रूप, प्रयाग पुरी जग में बिलसी की।
सरदातप ताप तिहूँ हरिबे हित, है सुखदा बर रश्मि ससी की॥
भव सागर की बरनी तरनी, बहु कर्म-उपासन-ज्ञान गसी की।
अति मोहतमी तम की हरनी, सविता कर सी कविता तुलसी की॥ १॥
बर वेदन को जग मान रखे, उपखान पुरानन को मित भाखे।
बहु दर्शन को परमान लखे, इतिहास लिखे जग के अभिलाखे॥
सब सत्य सनातन रीति रखी, बहु नीति लिखी, सत पंथन राखे।
तुलसी कृत 'मानस' सार सुधारस, लाखन मुक्त भये जिन चाखे॥ २॥
शुभ राम चरित्र पवित्र लिखे, अरु धर्म स्वरूप प्रतच्छ दिखाये।
दम दान दया छमता समता, ध्रुव धैर्य छमा व्रत सत्य सिखाये॥
गुरु मातु पिता बर भक्ति, सुभायप, दम्पति-नेह सदेह लखाये।
जग केतिक ज्ञान कथा कहिके, तुलसी तब अन्त द्युलोक सिधाये॥ ३॥
कहिहैं सुनिहैं, जे कथा नर नारि, सुपावन जीवन ते लहिहैं।
लहिहैं मुद मंगल जंगल हू, त्रय तापन ते न कदा दहिहैं॥
दहिहैं अघ ओघ अघी जनहू, जब सन्त सुमारग को गहिहैं।
गहिहैं हरि के पद पंकज को, शुभ ज्ञान गथा जग जे कहिहैं॥ ४॥
जिनके हिय मानसरोवर ते, निकसी कविता सरिता अधिकाई।
जस राम अगाध भर्यौ जल निर्मल, वेदन लोकहु कूल बँधाई॥
करिहैं सुकृती जन सादर मज्जन, पान किये सुख शान्ति दृढ़ाई।
गुण राम को गाइ तरे तुलसी, भयो 'राम' सुखी तुलसी गुण गाई॥ ५॥

तुलसी का ऋणी
**'रामचन्द्र'**
शमिलोरम्